स्थूणां पितरो धारयन्तु तेऽत्रा यमः साद-नात्ते मिनोतु स्वाहा ॥ २४ ॥

कर। संसार के व्यवहार-रूप इस स्तम्भको भी अनुभवी वृद्ध लोग उठावें और ये इस ईश्वर की सृष्टि में सब व्यवहारोंका नियम रखें॥ २४ ॥

यथाऽहान्यनुपूर्वं भवन्ति यथर्त्तव ऋतुभिर्यन्ति क्लृप्ताः। यथा नः पूर्वमपरो जहात्येवा धातरायूंषि कल्पयैषां स्वाहा ॥ २५ ॥

जैसे दिन और रात एक दूसरेके पीछे आते रहते हैं जैसे उत्तरोत्तर ऋतुयें पूर्व ऋतुके कारण बनती रहती हैं, और जैसे हमारे में पिता से पुत्र और पुत्र से पौत्रादि उत्पन्न होते हैं, इसी प्रकार हे संसार के रक्षक, इन प्राणियों की आयुओं को बढ़ाओ॥ २५ ॥

न हि ते अग्ने तनुवै क्रूरं चकार मर्त्यः। कपिर्बभस्ति तेजनं पुनर्जरायुर्गौरिव। अप नः शोशुचदघमग्ने शुशुध्या रयिम्। अप नः शोशुचदघं मृत्यवे स्वाहा ॥ २६ ॥ तैत्ति० प्रपा० ६। अनु० १—१० ॥

हे अग्ने, तेरी सृष्टिमें कोई मनुष्य अपने शरीर को दुख पहुंचाने के लिये क्रूर कर्म न करे। बन्दरकी तरह चञ्चल यह जीव अपने उत्साह को ऐसे ही प्रकाशित करता रहे जैसे गौ अपने जरायु की रक्षा के लिये करती है। हे अग्ने, तुम हमारे पापोंको दूर करो और (धर्म से कमाया हुआ) शुद्ध धन प्राप्त कराओ। हे अग्ने, हमारे पापों को तुम धो डालो, ताकि हमारी मृत्यु सुख से हो॥ २६ ॥

इन छव्वीस आहुतियों को करके, ये सब ( ओं अग्नये स्वाहा ) इस मन्त्र से ले के ( मृत्यवे स्वाहा ) तक एकसौ इक्कीस आहुति हुईं। अर्थात् ४ जनों की मिल के ४८४ ( चारसौ चौरासी ) और जो दो जने आहुति देवें तो २४२ (दोसौ बयालीस )। यदि घृत विशेष हो तो पुन. इन्ही एकसौ इक्कीस मन्त्रों से आहुति देते जायँ यावत् शरीर भस्म न होजाय तावत् देवें। जब शरीर भस्म होजावे पुनः सब जन वस्त्र प्रक्षालन स्नान करके, जिसके घर में मृत्यु हुआ हो उसके घरकी मार्जन, लेपन, प्रक्षालनादि से शुद्धि करके, पृ० ४—१३ में लिखे प्रमाणे स्वस्तिवाचन शान्तिप्रकरण का पाठ और पृ० ३—४ में लि० ईश्वरोपासना करके, इन्ही स्वस्तिवाचन और शान्तिप्रकरण के मन्त्रों से जहां अङ्क अर्थात् मन्त्र पूरा हो वहां स्वाहा शब्द का उच्चारण करके, सुगन्ध्यादि मिले हुए घृत की आहुति घर में देवें कि जिससे मृतक का वायु घर से निकल जाय और शुद्ध वायु घर में प्रवेश करे और सब का चित्त प्रसन्न रहे। यदि उस दिन रात्रि होजाय तो थोड़ीसी आहुति देकर, दूसरे दिन प्रातःकाल उसी प्रकार स्वस्तिवाचन और शान्तिप्रकरण के मन्त्रों से आहुति देवें। तत्पश्चात् जब तीसरा दिन हो तब मृतक का कोई सम्बन्धी श्मशान में जाकर, चिता से अस्थि उठा के, उस श्मशानभूमि में कहीं पृथक् रख देवे। बस इसके आगे मृतक के लिये कुछ भी कर्म कर्त्तव्य नहीं है, क्योंकि पूर्व ( भस्मान्तं शरीरम् ) यजुर्वेद के मन्त्र के प्रमाण से

स्पष्ट हो चुका कि दाहकर्म और अस्थिसंचयनसे पृथक् मृतक के लिये दूसरा कोई भी कर्म कर्त्तव्य नहीं है । हां, यदि वह सम्पन्न हो तो अपने जीते जी वा मरे पीछे उनके सम्बन्धी वेदविद्या, वेदोक्त धर्म का प्रचार, अनाथपालन वेदोक्त धर्मोपदेशकप्रवृत्तिके लिये चाहे जितना धन प्रदान करें बहुत अच्छी बात है ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्याणां श्रीयुतविरजानन्दसरस्वतीस्वामिनां महाविदुषां
शिष्यस्य वेदविहिताचारधर्मनिरूपकस्य श्रीमद्दयानन्दसरस्वती स्वामिनः
कृतौ संस्कारप्रकाशग्रन्थः पूर्त्तिमगात् ॥

